दिठ्ठ्वा ! पमाददोसेण डबडव चरियाए पाणभूद जीवस त्ताण उवघादो कदो वा कारिदो वा कीरतो वा समणुमणिदो तस्स मिच्छा मे दुक्कड ।

नमोऽस्तु भगवन् देववदना करिष्यामि ।

सिद्धं संपूर्णभव्यार्थ सिद्धे कारणमुत्तम ।
प्रशस्तदर्शनज्ञान चारित्रप्रतिपादकम् ॥ १ ॥
सुरेन्द्रमुकुटाश्लिष्टपादपद्मांशुकेशरम् ।
प्रणमामि महावीर लोकत्रितयमंगलम् ॥ २ ॥
खम्मामि सव्वजीवाण सव्वे जीवा खमतु मे ।
मित्ती मे सव्वभूदेसु वैर मज्झ ण केण वि ॥ ३ ॥
राय बंध पदोसं च हरिस दीणभावय ।
उस्मुगत्त भय सोग रदिमरदिं च वोस्सरे ॥ ४ ॥
हा दुठ्ठकयं हा दुठ्ठ चिंतिय भासिय च हा दुठ्ठं ।
अतो अतो डज्झमि पच्छत्तावेण वेदतो ॥ ५ ॥
दव्वे खेत्ते काले भावे य कदा वराहसोहणय ।
णिदण गरहण जुत्तो मणवचकायेण पडिकमण ॥ ६ ॥
समता सर्वभूतेषु सयमः शुभभावना ।
आर्तरौद्रपरित्यागस्तद्धि सामायिकं मतम् ॥ ७ ॥
भगवन्नमोऽस्तु प्रसीदन्तु प्रभुपादौ वदिष्येऽहं
एषोऽहं सर्व सावद्य योगाद्विरतोऽस्मि ।

अथ पौर्वाह्निक देववदनायां पूर्वाचार्यानुक्रमेण सकलकर्मक्ष यार्थं भावपूजावंदनास्तवसमेत चैत्यभक्ति कायोत्सर्गं करोम्यहं ।

# सामायिकदंडक

णमो अरहताण णमोसिद्धाण णमो आयिरियाण ।
णमो उवज्झायाण णमो लोए सव्वसाहूणं ।।

चत्तारि मगल, अरहत मगल, सिद्धमगलं, साहू मगल केवलि पण्णत्तो धम्मो मगल। चत्तारि लोगुत्तमा, अरह त लोगुत्तमा, सिद्धालोगुत्तमा, साहू लोगुत्तमा, केवलिपण्णत्तो धम्मो लोगुत्तमा,चत्तारिसरण पव्वज्जामि,अरहत सरण,पव्वज्जामि सिद्ध सरणं पव्वज्जामि, केवलिपण्णत्तो धम्मो सरण पव्वज्जामि ।

अढइज्जदीवदोसमुद्देसु पण्णारसकम्मभूमिसु जावअरहंताण भयवताणं आदियराण तित्थयराणं जिणाण जिणोत्तमाणं केवलियाण,सिद्धाणं बुद्धाण परिणिणिव्वुदाण अतयडाण पारयडाण धम्माइरियाण धम्मदेसियाण,धम्मणायगाण,धम्मवरचाउरग चक्कवट्ठिण, देवादिदेवाण, णाणाण, दसणाण, चरित्ताण सदा करेमि किरियम्म ।

करेमि भत्ते! सामाइयं सव्व सावज्जजोगं पच्चक्खामि जावज्जीव तिविहेण मणसा वचसा कायेण ण करेमि ण कारेमि कीरत पि ण समणुमणामि । तस्स भंत्ते! अइचारं पचचक्खामि णिंदामि, गरहामि, अप्पाण, जाव अरहंताण भयवताण पज्जुवासं करेमि ताव काल पावकम्म दुच्चरियं वोस्सरामि।

( ९ जाप्य )

## चतुर्विंशतिस्तवः

थोस्सामि हु जिणवरे तित्थयरे केवलि अणंत जिणे ।
णर पवर लोयमहिए. विहुयर यमले महप्पण्णे ।। १ ।।
लोयस्सुज्जोययरे धम्मं तित्थकरे जिणे वंदे ।
अरहते कित्तिस्से चउवीसं चेव केवलिणो ।। २ ।।
उसहमजियं च वंदे सभवमभिणंदणं च सुमयिं च
पउमप्पहं सुपास जिणं च चंदप्पहु वदे ।। ३ ।।
सुविहिं च पुप्फयत सीयलसेय च वासुपूज्य च ।
विमलमणंतं भयव धम्म सत्ति च वंदामि ।। ४ ।।
कुथु च जिणवरिंद अरं च मल्लि च सुव्वयं च णमि
वंदामि रिट्ठणेमि तह पास वड्ढमाणं च ।। ५ ।।
एवं मए अभित्थुआ विहुयर यमलापहीणजरमरणा ।
चउवीस पि जिणवरा तित्थयरा मे पसीयंतु ।। ६ ।।
कित्तिय वदिय महिया एदे लोगोत्तमा जिणा सिद्धा ।।
आरोग्गणाणलाहुं दितु समाहिं च मे वोहिं ।। ७ ।।
चदेहिं णिम्मलयरा आइच्चेहिं अहियपयासंता ।
सायरमिव गंभीरा सिद्धा सिद्धि मम दिसतु ।। ८ ।।

## चैत्यभक्तिः

जयति भगवान् हेमाम्भोजप्रचारविजृंभिता–
वमरमुकुटच्छायोद्गीर्णप्रभापरिचुंबितौ ।।
कलुषहृदयामानोद्भ्रान्ताः परस्परवैरिणः ।
विगतकलुषा. पादौ यस्य प्रपद्य विशश्वसुः ।। १ ।।

तदनु जयति श्रेयान् धर्म प्रवृद्धमहोदयः ।
कुगतिविपथक्लेशाद्योऽसौ विपाशयति प्रजाः ।।
परिणतनयास्यांगी भावाद्विविक्तविकल्पितं ।
भवतु भवतस्त्रात् त्रेधा जिनेन्द्रवचोमृतं ।। २ ।।
तदनुजयताज्जैनीवित्तिः प्रभंगतरंगिणी ।
प्रभव विगमध्रौव्यद्रव्यस्वभावविभाविनी ।।
निरुपमसुखस्येदं द्वारं विघट्य निरर्गलं ।
विगतरजसं मोक्षं देयान्निरत्ययमव्ययम् ।। ३ ।।
अर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायेभ्यस्तथा च साधुभ्यः ।
सर्व जगद्वंद्येभ्यो नमोऽस्तु सर्वत्र सर्वेभ्यः ।। ४ ।।
मोहादि सर्व दोषारिघातकेभ्यः सदाहतरजोभ्यः ।
विरहितरहस्कृतेभ्यो पूजार्हेभ्यो नमोऽर्हद्भ्यः ।। ५ ।।
क्षान्त्यार्जवादिगुणगण सुसाधनं सकललोकहितहेतु ।
शुभ धामनि धातारं वंदे धर्मं जिनेन्द्रोक्तम् ।। ६ ।।
मिथ्याज्ञानतमोवृत लोकैकज्योतिरमितगमयोगि ।
सांगोपांगमजेयं जैनं वचन सदा वंदे ।। ७ ।।
भवनविमानज्योतिर्व्यंतरनरलोकविश्वचैत्यानि ।
त्रिजगदभिवंदितानां वंदे त्रेधा जिनेन्द्राणां ।। ८ ।।
भुवनत्रयेऽपि भुवनत्रयाधिपाभ्यर्च्य तीर्थकर्तृणां ।
वंदे भवाग्निशात्यै विभवानामालयालीस्ता. ।। ९ ।।
इति पचमहापुरुषाः प्रणुता जिनधर्मवचनचैत्यानि
चैत्यालयाश्च विमला दिशंतु बोधिं बुधजनेष्टां ।। १० ।।

अकृतानि कृतानि चाप्रमेय, द्युतिमंति द्युतिमत्सु मंदिरेषु ।
मनुजामरपूजितानि वन्दे प्रतिबिंबानि जगत्त्रये जिनानां ।११।
द्युतिमन्डलभासुरांगयष्टी प्रतिमा अप्रतिमा जिनोत्तमानां ।
भुवनेषु विभूतये प्रवृत्ता वपुषा प्राञ्जलिरस्मि वन्दमानः ।१२।
विगतायुधविक्रिया विभूषाः प्रकृतिस्था कृतिनां जिनेश्वराणां ।
प्रतिमाः प्रतिमागृहेषु कान्त्या प्रतिमा कल्मषशांतयेभिवन्दे ॥
कथयन्ति कषायमुक्तिलक्ष्मीं परया शांततया भवान्तकानां ।
प्रणमाम्यभिरूपमूर्तिमति प्रतिरूपाणि विशुद्धये जिनानां ।१४।
यदिद मम सिद्धभक्तिनीत सुकृतं दुष्कृतवर्त्मरोधि तेन ।
पटुना जिनधर्म एव भक्तिर्भवताज्जन्मनि जन्मनि स्थिरा मे ॥

अर्हतां सर्वभावानां दर्शनज्ञानसपदां ।
कीर्तयिष्यामि चैत्यानि यथाबुद्धि विशुद्धये ॥ १६ ॥
श्रीमद्भावनवासस्था स्वय भासुरमूर्तय ।
वन्दिता नो विधेयासु प्रतिमाः परमां गतिं ॥ १७ ॥
यावन्ति संति लोकेऽस्मिन् अकृतानि कृतानि च ।
तानि सर्वाणि चैत्यानि वन्दे भूयांसि भूतये ॥ १८ ॥
ये व्यन्तरविमानेषु स्थेयांसः प्रतिमा गृहाः ।
ते च संख्यामतिक्रांता सन्तु नो दोषविच्छिदे ॥ १९ ॥
ज्योतिषामथलोकस्य भूतयेऽद्भुतसम्पद. ।
गृहाः स्वयंभुवः संति विमानेषु नमामि तान् ॥ २० ॥
वन्दे सुरतिरीटाग्रमणिच्छायाभिषेचनम् ।
या. क्रमेणैव सेवन्ते तदर्चाः सिद्धिलब्धये ॥ २१ ॥
इति स्तुतिपथातीत श्रीभृतामर्हतां मम ।
चैत्यानामस्तु संकीर्तिः सर्वास्रवनिरोधिनी ॥ २२ ॥

अर्हन्महानदस्य त्रिभुवनभव्यजनतीर्थयात्रिकदुरित- ।
प्रक्षालनैककारणमतिलौकिककुहकतीर्थमुत्तमतीर्थम् ॥ २३ ॥
लोकालोकसुतत्त्व प्रत्य वबोधनसमर्थदिव्यज्ञान- ।
प्रत्यहवहत्प्रवाह व्रतशीलामलविशालकूलद्वितयम् ॥ २४ ॥
शुक्लध्यानस्तिमितस्थितराजद्राजहंसराजितमसकृत् ।
स्वाध्यायमन्द्रघोष नानागुणसमितिगुप्तिसिकतासुभगम् ॥
क्षान्त्यावर्तसहस्रं सर्वं विकचकुसुमविलसल्लतिकम् ।
दु सहपरीषहाख्यद्रुततररगत्तरंगभंगुरनिकरम् ॥ २६ ॥
व्यपगतकषायफेन रागद्वेषादिदोषशैवलरहितम् ।
अत्यस्तमोहकर्दममतिदूरनिरस्तमरण-मकरप्रकरम् ॥२७॥
ऋषिवृषभस्तुतिमंद्रोदेकितनिर्घोषविविधविहगध्वानम् ।
विविधतपोनिधिपुलिनं सास्रवसंवरणनिर्जरानि.स्रवणं ।२८।
गणधरचक्रधरेंद्रप्रभृतिमहाभव्यपुण्डरीकै. पुरुषैः ।
बहुभि: स्नातं भक्त्या कलिकलुषमलापकर्षणार्थममेयम् ॥२९॥

अवतीर्णवत· स्नातुं ममापि दुस्तरसमस्तदुरितं दूरं
व्यवहरतु परमपावन मनन्यजस्य स्वभावगभीरम् ।३०।
अताम्रनयनोत्पल सकलकोपवन्हेर्जयात् ।
कटाक्षशरमोक्षहीनमविकारतोद्रेकत. ॥
विषादमदहानित. प्रहसितायमानं सदा ।
मुखं कथयतीव ते हृदयशुद्धिमात्यतकीं ॥ ३१ ॥
निराभरणभासुरं विगतरागवेगोदयान् ।
निरंबरमनोहरं प्रकृतिरूपनिर्दोषत ॥

निरायुधसुनिर्भयं विगतहिंस्यहिंसाक्रमात् ।
निरामिषसुतृप्तिमद् विविधवेदनानां क्षयात् ॥ ३२ ॥
मितस्थितनखांगजं गतरजोमलस्पर्शनं ।
नवांबुरुहचन्दनप्रतिमदिव्यगन्धोदयम् ॥
रवीन्दुकुलिशादिदिव्यबहुलक्षणालंकृतं ।
दिवाकरसहस्रभासुरमपीक्षणानां प्रियम् ॥ ३३ ॥
हितार्थपरिपंथिभिः प्रबलरागमोहादिभिः ।
कलंकितमनाजनो यदभिवीक्ष्य शोशुध्यते ।
सदाभिमुखमेव यज्जगति पश्यतां सर्वतः ।
शरद्विमलचन्द्रमन्डलमिवोत्थित दृश्यते ॥ ३४ ॥
तदेतदमरेश्वरप्रचलमौलिमालामणि– ।
स्फुरत्किरणचुंबनीयचरणारविंदद्वयम् ।
पुनातु भगवज्जिनेन्द्र ! तव रूपमंधीकृत ।
जगत्सकलमन्यतीर्थगुरुरूपदोषोदयै ॥ ३५ ॥

इच्छामि भन्ते ! चेइयभत्तिकाओसग्गो कओ तस्सालोचेऊं । अहलोय तिरियलोय–उड्ढलोयम्मि किट्टिमा किट्टिमाणि जाणि जिणचेइयाणि ताणि सव्वाणि तिसुवि लोएसु भवणवासिय वाणवितर–जोइसिय–कप्पवासियत्ति चउविहा देवा सपरिवारा दिव्वेण गन्धेण–दिव्वेण पुप्फेण दिव्वेण धूवेण दिव्वेण चुण्णेण दिव्वेण वासेण दिवेण ण्हाणेण णिच्चकालं अंचंति पुज्जति वन्दंति णमंसन्ति अहमवि इह सन्तो तत्थं सन्ताइ णिच्चकाल अंचेमि पूजेमि वन्दामि णमंसामि दुक्खक्खओ कम्मक्खओ बोहि-लाहो सुगइगमणं समाहिमरणं जिणगुण सपत्ति होउ मज्झं ।

अथ पौर्वाण्हिकदेववन्दनायां पूर्वाचार्यानुक्रमेण सकल-कर्मक्षयार्थं भावपूजावन्दनास्तवसमेतं पञ्चमहागुरुभक्ति कायोत्सर्गं करोम्यहं ।

(णमो अरहंताण · चत्तारि मंगलं आदिकरके ९ जाप्य करे पुनः थोस्सामि स्तुति पढकर पंचगुरुभक्ति करें । )

# पंचगुरुभक्तिः

मणुयणाइदसुरधरिय छत्तत्तया, पंचकल्लाण सोक्खावलीपत्तया ।
दंसण णाणझाण अणंतं बलं, ते जिणा दितु अम्हं वरं मगलं ।१।
जेहिं झाणग्गिवाणेहिं अइदड्ढय, जम्मजरमरण रयणत्तय दड्ढय ।
जेहिंपत्तं सिवं सासयं ठाणयं, ते महं दितु सिद्धावर णाणय ।२।
पच आयार पंचग्गिसंसाहया बारसगाइ सुअजलहिं अंगाइया ।
मोक्खलच्छी महंती महते सया, सूरिणो दिनु मोक्खं गया सगया ।।
घोरसंसार भीमाडवी काणणे तिक्ख वियरालणट्टपावपचाणणे ।
णट्ठ मग्गाण जीवाण पहदेसया, वदिमो ते उवज्झाय अम्हे सया ।।
उग्ग तव चरण करणेहिं खीणगया,
धम्मवरझाणसुक्केक झाणं गया ।
णिब्भरं तवसिरिय समालिंगया, साहवो ते महामोक्खपथमग्गया ।।
एण थोत्तेण जो पंचगुरु वदये गुरुय संसारघनवल्लिए छिंदये ।
लहइ सो सिद्धसोक्खाइ बहुमाणणं, कुणइ कम्मिधणं पुंजपज्जालण
अरुहा सिद्धाइरिया उवझाया साहु पंचपरमेट्ठी ।
एदे पंच णमोयारा भवे भवे मम सुहं दितु ।। ७ ।।

इच्छामि भत्ते ! पंचमहागुरुभत्ति काउसग्गो कओ तस्सालोचेउ । अट्ठमहापाडिहेर सजुत्ताणं अरहंताण, अट्ठगुण सपण्णाण उड्ढलोयमत्थयम्मि पइट्ठियाण सिद्धाणं,अट्ठपवयण मउसजुत्ताण आइरियाण, आयारादिसुदणाणोवदेसयाण, उवज्झायाण तिरयणगुणपालणरदाण सव्वसाहुण णिच्चकालं अच्चेमि पूजेमि वन्दामि णमंसामि दुक्खक्खओ कम्मक्खओ बोहि लाओ, सुगइगमण समाहिमरणं जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झ ।

अथ पौर्वाण्हिक देववन्दनायां पूर्वाचार्यानुक्रमेण सकल कर्म क्षयार्थं भावपूजावन्दनास्तवसमेतं श्री चैत्य-पचगुरुभक्ती: कृत्वा तद्धीनाधिकदोषविशुध्यर्थं आत्मपवित्रीकरणार्थं समाधि भक्ति कायोत्सर्गं करोम्यहं ।

# समाधिभक्तिः

(णमो अरहंताण . चत्तारि मंगल...आदि करके ९ जाप्य करे नतर थोस्सामि स्तुति कर समाधिभक्ति पढे ।)

प्रथम करण चरणं द्रव्यं नमः ।
शास्त्राभ्यासो जिनपतिनुति. सगतिः सर्वदार्यैः
सद्वृत्तानां गुणगणकथा दोषवादे च मौनम् ।
सर्वस्यापि प्रियहितवचो भावनाचात्मतत्वे
सम्पद्यंता मम भवभवे यावदेतेऽपवर्गः ॥ १ ॥
तव पादौ मम हृदये मम हृदयं तव पदद्वये लीनम् ।
तिष्ठतु जिनेन्द्र ! तावद्यावन्निर्वाणसंप्राप्ति ॥ २ ॥

अक्खरपयत्थहीणं मत्ताहीणं च जं मए भणियं।

तं खमउ णाण देवय मज्झ य दुक्खक्खयं दितु ॥ ३ ॥

इच्छामि भंत्ते। समाहिभत्तिकाउसग्गो कओ तस्सा-लोचेउ,रयणत्तय सरूव परमप्पज्झाणलक्खण समाहिं सव्वकाल अचेमि पुज्जेमि वन्दामि णमंस्सामि दुक्खक्खओ कम्मक्खओ बोहिलाओ सुगइगमणं समाहिमरणं जिणगुण संपत्ति होउ मज्झं।

(अनन्तर यथावकाश आत्मध्यान करें।)

# स्वर्गीय श्री १०८ श्री आचाय शांतिसागर वीरसागर चन्द्रसागरजी महाराजकी सम्मिलित पूजन

( ले संघस्थ ब्रम्हचारी सूरजमल जैन )

( संशोधक:-श्री प. मनोहरलालजी शाह सुजानगढ )

॥ स्थापना अडिल्ल ॥

हे गुरुवर श्री शांतिसिंधु मुनिराजजी ।
वीरसिन्धु गुणखान नमूं हितकारजी ॥
घोरतपस्वी चन्द्रसिन्धु वन्दन करूं ।
हृदय बिराजो गुरुवर आव्हानन करूं ॥

ॐ ह्रीं श्री १०८ श्री आचार्य शांतिसागर वीरसागर चन्द्रसागर मुनयः अत्र अवतरत २ संवौषट् आव्हानन अत्र तिष्ठत, तिष्ठत ठ. ठः स्थापनं। अत्र मम सन्निहिता भवत भवत वषट् सन्निधीकरणम् ॥

लाऊँ जलगंगा विमलतरंगा है अति चंगा भरि भृंगा ।
तुम चरण चढाऊं पाप नशाऊं करू शीघ्र ज्यों भवभंगा ॥
श्री शांतिसिन्धुजी वीरसिंधुजी चन्द्रसिन्धु मुनिवर ध्याऊं ।
हो तत्त्व प्रकाशी स्वर्गनिवासी करो कृपा ज्यों शिव पाऊं ॥

ॐ ह्रीं आचार्य शांतिसागर वीरसागर चन्द्रसागरेभ्यो जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥

★★★

श्री परमपूज्य तपोनिधि

आचार्य शिवसागर महाराज

★★

गोशीर घिसाया अलिगुंजाया केसरमिश्रित रंग महा।
भवताप नशावन सुख उपजावन चन्दन तुम्हें चढाऊं आ॥
श्री शांतिसिन्धुजी वीर सिन्धुजी चंद्र सिन्धु मुनिवर ध्याऊं।
हो तत्त्व प्रकाशो स्वर्गनिवासी करो कृपा ज्यों शिव पाऊं॥
ॐ ह्रीं. श्री आ ........चन्दन नि. स्वाहा॥

मोती सम मनहर अक्षत सुन्दर ले आया तव चरण गही।
मैं पूजूं ध्याऊं पाप नशाऊं हे गुरु पाऊं मोक्ष मही॥
श्री शांतिसिन्धुजी वीरसिन्धुजी चन्द्रसिन्धु मुनिवर ध्याऊं।
हो तत्त्वप्रकाशी स्वर्गनिवासी करो कृपा ज्यों शिव पाऊं॥
ॐ ह्रीं श्री आ ........अक्षतान् नि. स्वाहा॥

ले कमल केतकी जुही चमेली चंपा आदिक फूल महा।
गुरु चरण चढाऊं बहु हर्षाऊं काम नशाऊं तुरत अहा॥
श्री शांतिसिन्धुजी वीरसिन्धुजी चन्द्रसिन्धु मुनिवर ध्याऊं।
हो तत्त्वप्रकाशी स्वर्गनिवासी करो कृपा ज्यों शिव पाऊं॥
ॐ ह्रीं श्री आ ........पुष्पाणि नि स्वाहा॥ ४॥

ले व्यंजन ताजा है सुख साजा, खाजा आदिक थाल भरा।
गुरु चरण चढाऊं क्षुधा नशाऊं हर्ष बढाऊं भक्ति भरा॥
श्री शांतिसिन्धुजी वीरसिन्धुजी चन्द्रसिन्धु मुनिवर ध्याऊं।
हो तत्त्वप्रकाशी स्वर्गनिवासी करो कृपा ज्यों शिव पाऊं॥
ॐ ह्रीं आ ...... ...नैवेद्यं नि स्वाहा

जगमग जगमग ज्योति मनोहर दीपक हे प्रभु ले आऊं।
मैं करूं आरती करू वीनती, मोह नष्ट अब कर पाऊं॥

श्री शांतिसिन्धुजी वीरसिन्धुजी चन्द्रसिन्धु मुनिवर ध्याऊ ।
हो तत्त्वप्रकाशी स्वर्गनिवासी करो कृपा ज्यों शिव पाऊ ॥
ॐ ह्रीं श्री आ ·· ··दीप नि. स्वाहा ॥ ६ ॥
बहु द्रव्य सुगंधित हे गुरु ला कर्पूर मिला तुम ढिग लाया ।
अग्निमें जारों कर्म विदारों पावे शिव सुख अधिकाया ॥
श्री शांतिसिन्धुजी वीरसिन्धुजी चन्द्रसिन्धु मुनिवर ध्याऊ ।
हो तत्त्वप्रकाशी स्वर्गनिवासी करो कृपा ज्यों शिव पाऊं ॥
ॐ ह्रीं श्री. आ. ·· ·· · धूप नि स्वाहा ॥ ७ ॥
नारंग सुपारी श्रीफल भारी केला कमरख भरि थारी ।
फल चरण चढाऊं मन हुलसाऊ कीरति पाऊ सुखकारी ॥
श्री शांतिसिन्धुजी वीरसिन्धुजी चन्द्रसिन्धु मुनिवर ध्याऊ ।
हो तत्त्वप्रकाशी स्वर्गनिवासी करो कृपा ज्यो शिव पाऊ ।
ॐ ह्रीं श्री आ ····· · फल नि स्वाहा ॥ ८ ॥
जल चन्दन अक्षत फूल मनोहर नेवज नयनन मनहारी ।
ले दीप धूप फल अर्घ्य उतारो सूरजमल शिव सुखकारी ॥
श्री शांतिसिंधुजी वीरसिन्धुजी चन्द्रसिन्धु मुनिवर ध्याऊ ।
हो तत्त्वप्रकाशी स्वर्गनिवासी करो कृपा ज्यो शिव पाऊ ॥
ॐ ह्रीं श्री आ · ·· · अर्घ्यं नि. स्वाहा ॥ ९ ॥

अथ जयमाला-गीत

श्री शांतिसागर वीरसागर चन्द्रसागर मुनिवरा ।
धरकर दिगंबर भेष तुमने जगत मन सब उद्धरा ॥
इन्द्र अरु नागेंद्र नरपति भक्ति कर सुख पाइया ।
हम भी सकल मन शुद्ध हो जयमालिका शुभ गाइया ॥

पद्धडी

जय शांतिसिन्धु आचार्य जान. तुम भवि जन तारक हो महान।
तुम जनक भीमगोडा सुमात, है सत्यवती जगमें विख्यात।२।
है दक्षिण भोजसुग्राम सार, तुम जन्म हुआ आनन्दकार।
उन्नींसो अठाइस साल मांहि, आषाढबदी छट दिन कहांहि ॥३॥
मुनिमार्ग प्रगट कीना महान, तुम मुनि बन जगको दिया ज्ञान।
तुम घोर तपस्वी ध्यान लीन, सिंहनिष्क्रीडितव्रत आदि कीन॥
तुम देह चढा इक सर्प आय, था क्रूर भयंकर फण उठाय।
तुम चिगे न तिष्ठे ध्यान लीन, महिमा जिन धर्मसु प्रगट कीन॥
इक दुष्ट हाथमें ले कृपाण, मारन तुम आयो क्रोधवान।
उपसर्ग सिंह चिवटी अपार, तुम सहा न कीना कुछ विचार।६।
तुम नगर नगरमे कर बिहार, भवि जीव सुधारें थे अपार।
अंतिममें कुंथलगिरी आय, तहं लो समाधि निज तजी काय।७।
भादव बदि द्वितीया को सुजान, तुम सुरपद पाया था महान।
मै विनऊ हे गुरु शीश नाय, मेरी भवबाधा हरो आय॥ ८।
हे वीरसिन्धु गुरुराज आप, जो पूजे मिटता जगत ताप।
जय बाल ब्रह्मचारी महान, तुम शांतिसिंधुके शिष्य जान॥
दक्षिणमे वीरम ग्राम जान, उन्नीसो तेतिस साल मान।
आषाढ शुक्ल पूनम कहांहि, सुत जन्मे हर्ष हुआ तहांहि ॥१०॥
पितु रामसुक्ख गुण गण निधान, भागू देवी मां तुम पिछान।
यौवनमें ही सब तज विशाल, जग झंझट दीक्षा धर कृपाल॥

थी करी तपस्या घोर आप, प्रगटाया जगमे यश प्रताप ।
भवि जन अनेक तुम चर्ण आय, जिन दीक्षा धारीं शांति पाय ॥
था हुआ कठोर अदीठ रोग, मिर्गी कंपन वश कर्मभोग ।
तुम सहा सर्व हो शांति धीर, जप णमोकार तुम सत्य वीर ।
कर देश देशमें वृष प्रचार, आये खान्या जयपुर मझार ।
आचार्य पट्ट लीना प्रधान, गुरु शांतिसिंधु आज्ञा प्रमाण ॥१४।
थे वहां हजारों भविक जान, मुनि अष्ट१ तहां थे ज्ञानवान ।
थी आर्या अष्टादश२ सुजान, श्रावक जु श्राविका अरु महान ॥
इन बीच समाधी हुई जान, आश्विन कृष्णा मावस महान ।
द्वय सहस्र चतुर्दश साल जान, हम बिनवे गुरुवर भक्ति आन ॥
जय चन्द्रसिंधु मुनिराज आप, ढिग आजाऊ तुम यश प्रताप ।
दक्षिणमें नांदसु गांव जान, वदि माघ त्रयोदशी जन्म मान ॥
सीता मां नथमल पिता जान, जय छोड बने मुनिवर महान ।
श्री शांतिसिंधु प्रिय शिष्य आप, तुम पूजे मिटता जगत ताप ॥

---

१-(१) आचार्य श्रीमहावीरकीर्तिजी, (२)आ. श्री शिवसागरजी, (३) धर्मसागरजी, (४) पद्मसागरजी, (५) जयसागरजी (६) श्रुतसागरजी, (७) सन्मतिसागरजी, (८) वर्द्धमानसागरजी ।

२-आर्यिका-धर्ममतिजी, वीरमतिजी, विमलमतिजी, पार्श्वमतिजी, (जयपुर) पार्श्वमतिजी (अजमेर) सिद्धमतिजी, इन्द्रमतिजी, सुमतिमतिजी, शातिमतिजी, वासुमतिजी, ज्ञानमतिजी, सुपार्श्वमतिजी, पद्ममतिजी, चन्द्रमतिजी, क्षुल्लिका ज्ञानमतिजी, जिनमतिजी, अजितमतिजी । -

इक पांव खडे करते सुध्यान, निर्जन थलमें आगम प्रमाण।
गर्मी अरु धूपमें आप जाय, फिर निश्चल ध्यान सु तुम लगाय।।
सिंह निष्क्रीडित आदिक महान, तप तपते गुरुवर जगत मान।
मिथ्यात्व मान्यताको मिटाय, तुम आरष ग्रथोंको बताय।२०।
मुनि विद्वेषो इक नगर मांहि, था किया महा उपसर्ग आहिं।
था सहा, तजा नहि धैर्य धीर, आगम सेवक तह भये वीर।।
इकसिंह तुम्हारा लख प्रभाव, था हुआ शांत तज क्रूर भाव।
तुम देश देशमें कर विहार, प्रगटाई जिन महिमा अपार।२२।
फागुण कृष्ण पूनम सुजान, था दो हजार संवत् महान।
बडवानीमें जा ली समाधि, सुरपद पाया वृषको अराधि।२३।
श्री शांतिसिन्धु श्री वीरसिन्धु, गुण गण निधान श्री चन्द्रसिन्धु।
सूरजमल वर्णी नमें आय, मेरी भव बाधा हरो आय।। २४।।

घत्ता

जय शांति मुनिशा वीर गणेशा चन्द्र गुणीशा ताप हरो।
भवदधिसे तारो सुख विस्तारो कर्म निवारो पार करो।।

ॐ ह्रीं श्री स्व. आचार्य श्री शांतिसागर वीरसागर चंद्र-सागर मुनिभ्यो अर्घ्यं नि स्वाहा।

दोहा–शांति वीर अरु चन्द्र मुनि जो पूजे है आय।
भवदधिसे वह पार हो, सुख अनन्त विलसाय।।

इत्याशीर्वाद पुष्पांजलि।

# स्व. परमपूज्य चा. च. आचार्य श्री १०८ शांतिसागरजी महाराजकी पूजन

दोहा

सौम्य छबी आचार्य की, करत शांत परिणाम।
शांतिसागर नाम तुव, पुन पुन करहु प्रणाम।
आओ आओ प्रेम लख, तिष्ट तिष्ट सुखकंद।
सेवक जान दया करो, हृदये अति आनन्द ॥

ॐ ह्रीं शांतिसागर मुनींद्र अत्र अवतर अवतर संवौषट इत्याव्हानम्।

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागर मुनीन्द्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागर मुनींद्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधीकरणम्। ( परिपुष्पांजलिं क्षिपेत् )

छंद त्रिभंगी ( अष्टक )

कंचन झारी प्रासुक जल ले, पूजूं तुम पद पद्म सुहाय।
प्रभू हमारी जन्म जरा अरु, मृत्यु मेट शिवपद सु कराय ॥
संघ सहित प्रभु आप पधारे, आनन्द हृदय रह्यो उमगाय।
पंचम काल कलंक मिटाकर, काल चतुर्थ दतायो आय ॥

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागराचार्येभ्यः जन्म जरा मृत्यु विनाशनाय जलम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ जलं ॥ १ ॥

मलयागिर घन सार गार, केशर कपूर तामें घिसवाय।
भवाताप मिट जाय हमारो, यासे तुम चरनन ढरवाय ॥
संघ सहित प्रभु आप पधारे, आनन्द हृदय रह्यो उमगाय ।
पचम काल कलंक मिटाकर, काल चतुर्थ बतायो आय ॥

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागराचार्येभ्यः संसार ताप विनाशनाय चंदनम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ सुगंधं ॥ २ ॥

अक्षत शुभ साजे उज्जल लेकर, चरचों तम पदकंज धराय।
अक्षय पद मम प्रगट करादो, भाव सहित तुम भक्ति कराय ॥
सघ सहित प्रभु आप पधारे, आनन्द हृदय रह्यो उमगाय।
पंचम काल कलंक मिटाकर, काल चतुर्थ बतायो आय।

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागराचार्येभ्य अक्षयपद प्राप्तेय अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ॥ अक्षतं ॥ ३ ॥

बेला चमेली कुद कदम गुल, गेंदा जुहि मचकुंद मंगाय ।
मोगर केतकि अरु गुलाबके, सुमन समर्पित मदन बलाय ॥
संघ सहित प्रभु आप पधारे, आनन्द हृदय रह्यो उमगाय ।
पचम काल कलंक मिटाकर, काल चतुर्थ बतायो आय ॥

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागराचार्येभ्यः कामबाण विध्वंसनाय पुष्पम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ पुष्पं ॥ ४ ॥

पूडी खुरमा लाडू पेठा, सेव सलोनी सर्व सजाय ।
बाबर बरफी फेनी गोझा, धरत चरन मम क्षुधा विलाय ॥
संघ सहित प्रभु आप पधारे, आनन्द हृदय रह्यो उमगाय ।
पंचम काल कलक मिटाकर, काल चतुर्थ बतायो आय ॥

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागराचार्येभ्यः क्षुधारोग विनाशनाय नैवेद्यम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ नैवेद्यम् ॥ ५ ॥

घृतकी ज्योति जलाय दीपमें, ढूंढू निजपद गयौ हिराय ।
लावो-तम ढिग गुरुवर प्यारे, मोह अंधेरा दूर भगाय ॥
संघ सहित प्रभु आप पधारे, आनन्द हृदय रह्यो उमगाय ।
पचम काल कलंक मिटाकर, काल चतुर्थ बतायो आय ॥

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागराचार्येभ्यः मोहान्धकार विनाशनाय दीपम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ दीपम् ॥ ६ ॥

दशविधि गंध चूर्ण करवाकर, खेऊं वैसांदुर महकाय ।
आठ करम मम काठ जलाओ, जो ससार मांहि रुलवाय ॥
संघ सहित प्रभु आप पधारे, आनन्द हृदय रह्यो उमगाय ।
पचम काल कलक मिटाकर, काल चतुर्थ बताओ आय ॥

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागराचार्येभ्यः अष्टकर्मदहनाय धूपम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ धूपम् ॥ ७ ।

आम अंगूर दाख दाडिम वर, केला कमरख श्रीफल लाय ।
लोंग बदाम पूगीफल पिस्ता अरपों फल शिव मोहि कराय ॥
सघ सहित प्रभु आप पधारे, आनन्द हृदय रह्यो उमगाय ।
पंचम काल कलंक मिटाकर, काल चतुर्थ बतायो आय ॥

ॐ ह्रीं शांतिसागराचार्येभ्यः मोक्षफल प्राप्तये फलम् निर्वपामीति स्वाहा ॥ फलम् ॥ ८ ॥

जल चन्द अक्षत पुष्पोंसह, नित नैवेद्य दीप प्रजुलाय ।
धूप फलोंसे पूजूं तुमपद, पद अनर्घ्य अब अवशि मिलाय ॥

ंघ सहित प्रभु आप पधारे, आनन्द हृदय रह्यो उमगाय ।
ंचम काल कलंक मिटाकर, काल चतुर्थ बतायो आय ।।

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागराचार्येभ्य: अनर्घ्यपद प्राप्तये अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।। अर्घ्यं ।। ९ ।।

## दोहा

शांति वीर नेमी मुनी, कुंथु आदि नमि पाय ।
ऐलक, क्षुल्लक विमल चरित नवों नमों शिरनाय ।।
संघ तिहारो परम शुभ, भवि जीवन सुखदाय ।
मोहीजन जो जगतके, सो क्यों दरश लहाय ।।
अर्घ चढा चरचों चरन, करके भक्ति अनूप ।
किया कृतारथ आय मुझ, बनो त्रिजगके भूप ।।

ॐ ह्रीं श्री शांति, वीर, नेमि, कुंथुआदिभ्य: अनर्घ्यपद प्राप्तये अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।। पूर्णार्घ्यं ।।

## दोहा

अब वरनो जय मालिका, सुनहु भविक चितलाय ।
गुण बहुते आचार्यके पर कछु कहहुं सुनाय ।।

## जयमाला

## पद्धडी छंद

( कई तर्जोंमें गाया जाता है )

जय शांति समुद्र तुम गुण अनन्त,
हम गाकर कबहु न पाय अंत ।
तुम दक्षिण देश जनम लहंत, है भोज ग्राम जो शुभ वसंत ।१।

पितु नाम भीमगोंडा लहाय, माता तुम सत्यवती कहाय ।
तुम बाल ब्रह्मचारी रहाय, लघु वयमें दीक्षा धरी जाय ।२॥
आत्मिक अपरिमित बल बढाय, अध्ययन ध्यान कियो बनाय ।
बारह भावना भाई अनूप, समझो है जगको पूर्ण रूप ॥३॥
निज चेतन अरु तन भेद पाय, चेतनसे ममतु तनसे छुडाय ।
तुम धीर दिगंबर रुपधार, तेरह विधि चारित चरे सार ॥४॥
हिम ग्रीषम वर्षा ऋतु मझार, प्रकृति कृत वेदन सहे सम्हार ।
हिममे सरबर तट तप कराय, ग्रीषम गिरि शीर्ष मगन रहांय ॥
वर्षामें वृक्ष तले सुजान, त्रय गुप्तिकी तीर कमान तान ।
मारे कर्मनको बिना क्रोध, निज आतमको ध्यावें सुशोध ॥६॥
इकबार गुफामें नागराज, आये तुम पर उपसर्ग साज ।
बहु काल सर्प क्रीडा करांय, तुम सुखमय ध्यान धरो सजाय ।.
तहा दर्शक जन दुःख अति करांय, तुम अचल रूप मानों धराय ।
जब फणपति अपने गयोथान, श्रावक जन मन सतोष आन ।८।
तुम्हरो यश प्रकट भयो मुनीश, जैनी जन नावें तुम्हें शीश ।
हम उत्तर वासी रुचि धरन्त, तुम दर्शन कब होवे महन्त ॥९॥
धन घडी आज हम जगो भाग, लखलीने साचे गुरु सुराग ।
तुम जिन दक्षिणमें धर्म दंड, फेरी हे गुरुवर बहु प्रचड ॥१०॥
त्यों उत्तर प्रांत लियो सुधार, शुभ दया धर्मका कर प्रचार ।
हम ढील करी जिन धर्म बीच, आकर तुमने सुध लई खीच ॥
प्रभु तुमबिन पार लगे न नाव, मिथ्यात्व नद्द परचड बहाव ।
हम कहे तुम्हे अकलक स्वामि, जिन धर्म उबारक सुगुरु नामि ॥

यह संघ तिहारो परम शुद्ध, हम लख लख रोज लहें सुबुद्ध ।
तुम कौन मंत्र फूको बनाय, मानादि कषायें नहि दिखांयें ॥१३॥
सब मधुर मधुर भाषण करंत, निज काज सभारत सबहि संत ।
श्रावक जन मन नहि दुखन देत, उपदेश करत सद्बुद्धि हेत ॥
चर्याविधि लख लख नगर लोग, वहुहों प्रसन्न नहिं रहत सोग ।
सब लोग चहत निज गृह मझार, ये चरण पडें स्वामि तुम्हार ॥
इस हेतु खडे होते है द्वार, भोजनकी विरिया कलशधार ।
आबाल वृद्ध नर नार साथ, कोईके भाग्यसे आओ नाथ ।१६।
जिसके घर पहुंचत कोई संत, आई जानत निधि है तुरंत ।
बहु भक्ति सहित दें असन आप, काटन चाहत भवके सुपाप ॥
जिस घरमे नहिं प्रभु पग परत, कोसत निज कर्मोको तुरंत ।
भोजन विधि प्रथा दई जनाय, हम जन्म कृतारथ तुम कराय ॥
नित प्रति शिक्षा करते बनाय, श्रावक जन सुनते मन लगाय ।
जन जैन अजैन सबहि रहांहि, तुम दर्श करे धनि मुख कहांहि ॥
प्रभु मोद बढो तुमसेय पांय, दिन रात ध्यान तुम्हरो रहाय ।
अब निज समान कर लेहिं, मोहिं यह जान रटत है नित्य तोहि ॥
हम उत्तर वासी धन्य भाग, निज मानत तम चरणोंको लाग ।
तम चरणन रज मस्तक धराय, हम सब कृतार्थ भये सुगुरु पाय ॥

दोहा

नमन करत चरणों पडत, अहो सुगुरु सुखदाय ।
भव समुद्र तें काढ लो, शिव पथ शीघ्र दिखाय ॥

ॐ ह्रीं श्री शांतिसागराचार्येभ्यः अर्घ्यं निर्वपामिति स्वाहा ॥

घत्ता–श्रीशांति महंता गुणन अनंता पूजत संता भक्ति भरा ।
कुन्दन यश गावे, वांछित पावे, मोद लहावे नमन करा ॥

—o—

# श्री १०८ आचार्य वीरसागरजी महाराजकी पूजन

( रचयिता-चरणभक्त ब्र. सूरजमल जैन )

स्थापना-(गीताछंद)

शुभ ईर ग्राममे श्रेष्ठिवर है, रामसुख अति भले ।
पितु-मातु सुत भये है, लाल हीरा नामले ॥
आचार्यवर श्री शांतिसिंधु, के निकट तुम पहुचते ।
छोड परिग्रह मुनि भये हैं, वीरसागर शोभते ॥

ॐ ह्रीं श्री वीरसागरस्वामिन् अत्रावतरावतर सवौषट् । अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ॥ अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्

॥ अथाष्टकं । जोगीरासा छंद ॥

गगासिन्धुकी नीरमें लाऊ, मुनिमन सम शुचि होके ।
जन्म मरणके नाश करन को, धारा दे मद खोके ॥
वीरसागरजीके चरणोंकी पूजा करे मन भरके ।
रोग नशे और संपति वाढे, शिव ललनी ले वरके ॥

ॐ ह्रीं श्री वीरसागर स्वामिने जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥१॥

मलयागिरि घासि चंदन नीको, शुभ सिताभ्र मिलाऊं ।
अग्निशिखा शुभ मिश्रित करके, पद पंकजमें चढाऊं । वीरसागरजी

ॐ ह्रीं श्रीं वीरसागरस्वामिने चदनं निर्वपामीति स्वाहा ॥२॥

चंद्रकिरण सम उज्ज्वल अक्षतखंड विवर्जित लाऊ ।
पुंज देतही तव चरणागे, अक्षय निधिको पाऊ । वीरसागरजी ।

ॐ ह्रीं वीरसागरस्वामिने अक्षतं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३ ॥

वेल चमेली मरुवा दीना, कुसुम मनोहर लाया।
कुसुमबाण मम नाशो मुनिवर,तव चरणोंमें चढाया। वीरसागरजी
ॐ ह्रीं श्री वीरसागरस्वामिने पुष्प निर्वपामीति स्वाहा ॥४॥

घेवर फेनि खज्जक मोदक, कनका थाल भराऊ।
तव चरणोंमें चढाऊं गुरुवर, क्षुधारोग नशाऊ। वीरसागरजी।
ॐ ह्रीं श्री वीरसागरस्वामिने नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥५॥

स्वर्ण आरति गोघृत भरिके, शुद्ध कपूर मंगाऊं।
जगमग जगमग आरति करिके, मिथ्यातमको हराऊ॥ वीर॥
ॐ ह्रीं श्री वीरसागरस्वामिने दीप निर्वपामीति स्वाहा ॥६॥

द्रव्य अनेककी धूप बनाके, अग्नि संग खिपावे।
अष्ट करम तत्काल नशतही, मोक्ष रमणिको पावे। वीरसागरजी
ॐ ह्रीं श्री वीरसागरस्वामिने धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

आम्र काम्र बादाम सुपारी, केला अमरूद लाऊं।
श्रीफल आदिक, उत्तम फलले भेट धरत हर्षाऊ। वीरसागरजी
ॐ ह्रीं श्री वीरसागरस्वामिने फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ८ ॥

तोयं चन्दन शालिजतन्दुल, पुष्पं तूप लाके।
दीपं धूपं पुंगी फलौघं, अर्घ्य धरो कंनाके॥ वीरसागरजी॥
ॐ ह्रीं श्री वीरसागरस्वामिने अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा॥

## भैरवी छंद

धन्य दिन आजका सबका किया मुनिराजका दर्शन।
इन्हिका वदनाम्बुज देखे, हुआ है सबका मन पर्सन॥

मुझे जिन कर्मोने घेरा, करादो उनसे तुम छुटकन।
करो मत देर अब गुरुवर, हुआ हूं इनसे मै अकुलन ॥
सुना है आपको मुनिराज, करम काटनमें तुम गुणवन।
रवि ब्रह्म आया चरणोमें, वगादो मोक्षकी ललनन ॥

॥ अथ जयमाला ॥ तर्ज राधेश्याम ॥

धन्य धन्य है पिता रामसुख, माता भागुबाई है।
तिनने पुत्र जन्म दिया है, भूतल आनन्द छाई है ॥ १ ॥
एक सहसनव द्वात्रिशतमे, आषाढ शुक्ल हम मानो है।
भानुसा जगमें चमकगया, पूनमको पावन कीनी है ॥ २ ॥
लालहीरा तुमको कहते, सचमुचमें हीरा भाया है।
गङ्गवालकुलमें जन्म लिया, और माता गोद खिलाया है ॥३॥
दक्षिण देशमे जन्म आपका, ईरगांव शुभ भाता है।
वन उपवन और कूप खाईसे, मनको बडा लुभाता है ॥ ४ ॥
मात पिता नवयौवन सुतको, लखकर शादी ठानी है।
बाल ब्रह्मे रहूं पिताजी, शादि नहिं करानी है ॥ ५ ॥
आचार्यवर श्री शांतिसागर, नाम ऐसा सुनते थे।
खोजत खोजत पता चला तब, कोनुर गांवमे रहते थे ॥ ६ ॥
हीरालाल और खुशालचन्द्र, दर्शनलो वहां जाते हैं।
नय कुशल मुनिवरको पाकर, मनही हर्षाते है ॥ ७ ॥
दर्शन करके जब घर आये, मन वैराग्य समाया है।
फिर जाकरके मिलें गुरुसे, चितमें यह जमाया है ॥ ८ ॥

एक सहस्रनों असिसम्वतमें, कुंभोज नगर जब आते हैं।
फाल्गुन महीना शुक्ल सप्तमी, क्षुल्लक व्रतको पाते हैं ॥ ९ ॥
सूरीने भी दीक्षा देकर, वीरचन्द्र शुभ नाम धरा।
दोनों धन्य समझते हैं, और अपनेको कृतार्थ करा ॥ १० ॥
नगर नगरमें विहार करते, समडोलीमें आये हैं।
तिल्लुष मात्र परिग्रह जो है, कोपिन भी दुःख दानी है ॥११॥
उन्नीसो इक्यासि सम्वत माहि, मुनि व्रत लेवें ठानी।
आश्विप सुदि ग्यारसके दिन ही, रूप दिगम्बर पाये हैं ॥१२।
पच महाव्रतको तुम पालें, पंच समिति चित आनी है।
पचेन्द्रियको वशमें करके, षट आवश्यक मानी है ॥ १३ ॥
सप्तशेष गुणोंको धारे, मनमें खुशी मनाते हैं।
बारह भावनको तुम भाके, फूले नहिं समाते हैं ॥ १४ ॥
ज्ञानका पगडा शीलका कन्ठा, धर्मका जामा धारे हैं।
मन बच काय कटारी लेकर, पाप सेन्यको मारे हैं ॥ १५ ॥
द्वाविशपरीषह बारह तपकी सैन्य बनाकर जावेंगे।
कर्माष्टोंको दूर भगाके, शिव सुन्दरको पावेंगे ॥ १६ ॥
देश देशमें भ्रमते भ्रमते, बहुत प्रतिष्ठा रचाई है।
नगर पिडावेमें भी आकर, बिंब प्रतिष्ठा कराई हैं ॥ १७ ॥
सघमें आदिसागरजी भी बहुत शान्त कहलाते हैं।
स्वानुभूतिमें मग्न रहे, तब बाहिरसे भय खाते हैं ॥ १८ ॥
और भी संघमें क्षुल्लक आदिक, बहुत समयसे रहते हैं।
ध्यानाध्ययनमे मग्न रहे, और गुरुसे पढते रहते हैं ॥ १९ ॥

सूरज भवसागर पढता था स्वामिन् उसको वचा लिया।।
बार बार गुण गाता भगवन, चरण शरणमें लगा लिया ।।२०।।

॥ धत्ता छंद ॥

जय इन्द्रिय रोधं मुनिव्रत धारं, कामं क्रोधं लोभ हरम् ।
जय भव निधि तरणं शांति करणं, शीलमगारं मोह हरम् ।।

ॐ ह्रीं श्री वीरसागर स्वामिनें अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।।

॥ सोरठा ॥

वीरसागर मुनिराज, जो भवसिन्धुमें पढे।
तिनका करो कल्याण, ताते आतमको लखे ।। पुष्पांजलि ।।

---ooo---

# श्री पू. १०८ आचार्य शिवसागरजी महाराजकी पूजन

( रचयिता-संघस्थ ब्र. सूरजमल जैन )

॥ स्थापना ॥ दोहा ॥

हे सूरी वर पूज्य श्री शिवसागर ऋषिराय ।
हृदय विराजो आयकर तुम हो भवि सुखदाय ॥
वीरसिन्धु आचार्यके विनयी शिष्य महान ।
पूजूं मन वच काय से ज्यों पहुचूं शिव थान ॥

ॐ ह्रीं श्री शिवसागर आचार्य परमेष्ठिन् अत्र अवतर २ संवौषट् आव्हाननम् ।
ॐ ह्रीं श्री शिवसागर आचार्य परमेष्ठिन् अत्र तिष्ठ २ ठः ठः इति स्थापनं ।
ॐ ह्रीं श्री शिवसागर आचार्य परमेष्ठिन् अत्र मम संन्निहितो भव २ वषट् ।

अथाष्टकम्- चाल--जोगीरासा

गंगाजल सुस्वादु मनोहर लेकर झारी भरिये ।
चरण कमलमें धारा देकर जन्म मरणको नशिये ॥
शिवसागर आचार्य महामुनि तुम हो भवि सुखदाई ।
पूज रचावे जो भवि आकर पावें सुख अधिकाई ॥

ॐ ह्रीं श्री आचार्य शिवसागराय..... ..जल नि. स्वाहा ।

केशर शुद्ध घिसो अरु चन्दन, शुभकर्पूर मिलावो ।
श्री मुनिवरके चरण जजों भवि भव आताप नशावो ॥
शिवसागर आचार्य महामुनि तुम हो भवि सुखदाई ।
पूज रचावे जो भवि आकर पावें सुख अधिकाई ॥

ॐ ह्रीं श्री आचार्य शिवसागराय .. .. ..चन्दनं नि स्वाहा ।

लेय अखडित शालिज तन्दुल जो भवि मुनि ढिग आवे ।
चरण कमलमें पुंज देत ही अक्षय निधिको पावे ॥
शिवसागर आचार्य महामुनि तुम हो भवि सुखदाई ।
पूज रचावे जो भवि आकर पावें सुख अधिकाई ॥

ॐ ह्रीं श्री आचार्य शिवसागराय . ...अक्षतान् नि स्वाहा ।

चम्पा कुन्द गुलाब जुईके फूल अनेक मगाये ।
पद पकजको पूजो याते काम महा नशि जाये ॥
शिवसागर आचार्य महामुनि तुम हो भवि सुखदाई ।
पूज रच वें जो भवि आकर पावे सुख अधिकाई ॥

ॐ ह्रीं श्री आचार्य शिवसागराय.... . पुष्पं नि स्वाहा ।

मोदक फेनी गोजा आदिक शुभ नैवेद्य बनावे ।
चरण चढावे जो मुनिवरके क्षुधा रोग नशि जावे ॥
शिवसागर आचार्य महामुनि तुम हो भवि सुखदाई ॥
पूज रचावे जो भवि आकर पावें सुख अधिकाई ।

ॐ ह्रीं श्री आचार्य शिवसागराय ..... . नैवेद्यं नि. स्वाहा ।

स्वर्णपात्रमें गोघृत अरु कर्पूर सजाकर लाया ।
करू आरती करूं विनती मोह नशो मुनि राया ॥

शिवसागर आचार्य महामुनि तुम हो भवि सुखदाई।
पूज रचावे जो भवि आकर पावें सुख अधिकाई ।।

ॐ ह्रीं श्री आचार्य शिवसागराय.........दीपं नि. स्वाहा।

मलयागिर शुभ चन्दन आदिक की शुभ धूप बनाई।
खेवो अग्नि मझार जले बहु कर्म महा दुखदाई ।।
शिवसागर आचार्य महामुनि तुम हो भवि सुखदाई।
पूज रचावे जो भवि आकर पावें सुख अधिकाई ।।

ॐ ह्रीं श्री आचार्य शिवसागराय.........धूपं नि. स्वाहा।

आम्र अनार सु श्रीफल केला पिस्ता आदिक लाऊं।
चरण चढाऊं श्री गुरुवरके मोक्ष महा फल पाऊं ।।
शिवसागर आचार्य महामुनि तुम हो भवि सुखदाई।
पूज रचावे जो भवि आकर पावें सुख अधिकाई ।।

ॐ ह्रीं श्री आचार्य शिवसागराय... .....फलं नि. स्वाहा।

जल चन्दन तन्दुल आदिक शुभ आठों द्रव्य मिलावे।
जो गुरु चरणोंको आ पूजे ज्ञान "सूर्य" प्रगटावे ।।
शिवसागर आचार्य महामुनि तुम हो भवि सुखदाई।
पूज रचावे जो भवि आकर पावे सुख अधिकाई ।।

ॐ ह्री श्री आचार्य शिवसागराय... .... अर्घ्यं नि. स्वाहा।

## दोहा

शिवसागर मुनिराजजी, हो जगके हितकार।
गाऊं अब जयमालिका, सुनो भविक मन हार ।।

## जयमाला । पद्धरी छन्द

जय शिवसागर आचार्य जान, भवि जीवनहित कर्ता महान ।
जय दक्षिण दिश अडगांव ग्राम, श्रेष्ठी नेमीचन्द तहां महान ।।

तित पत्नी दगडाबाई जान, शुभ पुत्र जन्म दीना महान ।
तुम जन्म नाम हीरासुलाल, लख मात पिता होते निहाल ।।

खडेलवाल जाति अनूप, तुम गोत्र रांवका है सुरूप ।
पढ लिख कर तुम ज्ञानी सुहोय, ससार भोगको शीघ्र खोय ।।

जय बाल ब्रह्मचारी महान्, गुरु वीरसिन्धु ढिग तुरत आन ।
ली सप्तम प्रतिमा तुम दयाल, मुक्तागिरीमें सब अशुभ टाल ।।

जब आया संवत् दो हजार, फागुन सुद पंचम तिथि सुखार ।
श्री सिधवर कूट सु क्षेत्र जान, ली क्षुल्लक दीक्षा तुम महान् ।।

शिवसागर तुमरा रखा नाम, तुम तप तपते आगम प्रमाण ।
फिर दो हजार छह साल माहिं, रहते गुरु संघ नागौर जाहिं ।।

गुरवीर सिंधुसे कहत सोय, जिन दीक्षा देवो नाथ मोय ।
वैराग्य भाव तब जगमगात, मानो शिव मारग ही दिखात ।।

आसाढ सुदी ग्यारस सुजान, तुम धरा दिगम्बर रूपजान ।
छत्तीस गुणोंको हे सुवीर, तुमपालो परिषह सहो धीर ।।

तुम सघमें रह करके महान्, तप करते ज्ञानी तुम सुजान ।
फिर दो हजार चौदह सुसाल, आसोज बदी मावस कृपाल ।।

जब जयपुर खान्यामें महान्, गुरुदेव समाधी हुई जान ।
हावीर मकीर्ति सूरी समक्ष, अरु चउ विधि संघ तहं रहत दक्ष ।।

फिर कर आयोजन तहां जान, कार्तिक सुद ग्यारस दिना मान।
आचार्य पट्ट दीना महान् तुमको तब हे गुण गण निधान ॥११॥
हम गुण गावें तुमरे महान्, तुम गुण गण को हो खान जान।
हम नमन करे मस्तक नमाय, सूरजमल वर्णी हर्ष लाय ॥१२॥

## घत्ता

जय जय मुनिवर जी हे ऋषिवर जी,
तुम चरणन हम नमन करें।
जय महाव्रतधरजी करुणा करजी,
तुम पूजे सब कर्म हरें॥

ॐ ह्रीं श्री आचार्य शिवसागराय........अर्घ्यं नि. स्वाहा।

## दोहा

शिवसागर आचार्यको, जो पूजे मन लाय।
स्वर्ग संपदा भोग कर, निश्चय शिवपुर जाय॥

– इत्याशीर्वादः –

——ooo——

## स्वर्गीय श्री १०८ आचार्य शांतिसागर, वीरसागर चन्द्रसागर मुनित्रयकी

# सम्मिलित आरती

( ले-ब्र. सूरजमल जैन )

( संध्या समय बोलनकी, चाल-ओ जय जिनवर देवा )

ओं जय शांति वीर मुनिराय, स्वामी जयचन्द्र सिन्धु मुनिराय।
आरती तुमरी उतारूं २, जय जय जय मुनिराय ॥ ओं जय ॥

नगन दिगम्बर तुम हो स्वामी, सुन्दर काय लखाय।
करी तपस्या भारी २, शिव रमणी हुलसाय ॥ ओं जय ॥
ज्ञान सिन्धु सब जन हितकारी, अद्भुत महिमा पाय।
सुरपति पूजत तव चरणोंको २ हर्ष हर्ष शिरनाय ॥ ओं जय ॥

मूलगुणोंको तुमनें पाले, दोष रहित मुनिराय स्वा।
सत उपदेश सुनाकर २, सन्मारग बतलाय ॥ ओं जय ॥
अन्त समय निज लख कर स्वामी, ली समाधि हुलसाय।
स्वर्ग पधारे गुरुवर तुम हो, सुमन महा पद पाय ॥ ओ जय ॥

इन मुनिवर की दीपक लेकर, जो आरती उतराय स्वामी।
" सूरज " शिवपद पावे २, सुख सपति अधिकाय ॥ ओ जय ॥

---o---

# श्री शांतिसागर महाराजकी आरती

( रचयिता-धर्मरत्न पं. लालारामजी शास्त्री )

करू आरती शांति सिन्धुकी, मगलमय आचार्य प्रभुकी ॥
भारत भरमें संघ चलाया सब लोगोंसे पाप छुडाया ।
रत्नत्रय भी ग्रहण कराया, शूद्र स्पर्शित जल छुडाया ॥ करूं ॥

नागोपद्रव तुमने जीता, कीटोपद्रव भी तुमने जीता ।
घोर तपस्वी तुम विख्याता, हो तुम विघ्न निवारक त्राता । क ।

जिनालयोको पवित्र रखने, अन्न त्याग तुमने ही किया ।
नाना कोटि मत्र जप कर्ता, राष्ट्र मत्रिमडलवर कर्ता ॥ क. ॥

ताते यह आरती तुम्हारी, करूं भक्तिवश विघ्न निवारी ।
मोक्षमार्ग हमको भी दीजे, अपने सम हमको भी कीजे ॥
करू आरती शांतिसागरकी, मगलमय आचार्य प्रभुकी ॥

# श्री वीरसागरजी महाराजकी आरती

( ले -ब्र सूरजमल जैन )

ॐ जय वीर सिन्धु मुनिराय-स्वामी जय वीर सिन्धु मुनिराय।
आरती तुमरी उतारूं २ जय जय जय मुनिराय ।। ॐ जय ।।
वीर गांवमें जन्म आपका-भागु मां बतलाय, स्वामी-
रामसुखके प्यारे २ हीरालाल कहाय ।। ॐ जय ।।
यह ससारा दुखमय जाना शांति सिन्धु ढिग जाय, स्वामी-
धरी दिगम्बर दीक्षा २ मोह सुभट भगवाय ।। ॐ जय ।।
छत्तीसमहा तुम गुणको पालें मनमें वहु हर्षाय, स्वामी-
कर तपस्या भारी २ अनुभव रस फल पाय ।। ॐ जय ।।
इन मुनिवरकी करे आरती जगमग ज्योति जलाय, स्वामी-
" सूर्य " तेज सम चमके शिव रमणी फल पाय ।। ॐ जय ।।

# श्री शिवसागरजी महाराजकी आरती

( ले -ब्र. सूरजमल जैन )

ॐ जय शिवसागर मुनिराज, स्वामी जय शिवसागर मुनिराज।
आरती तुमरी उतारु २ तारण तरण जहाज ।। ॐ जय ।।१।।
नेमीचन्दके तुम सुत प्यारे, दगडा मां सुखदाय-स्वामी।
वीर सिन्धु गुरु कीने, २ राग द्वेष नहीं पाय ।। ॐ जय ।। २ ।।
भेष दिगबर धरा आपने, छोड कुटुंब परिवार-स्वामी।
मोह पिशाचको मारा, २ शिवरमणी भरतार ।। ॐ जय ।।३।।
दीपक लेकर करे आरती जो प्राणी सुखदाय-स्वामी।
"सूरज" शिवपुर पावो२ नमो नमो तुम पाय ।। ॐ जय ।।४।।

# श्री आदिनाथ भगवानकी आरती

( ले.-ब्र. सूरजमल जैन )

ॐ जय ऋषभदेव नाथा । स्वामी जय ऋषभदेव नाथा ॥
आरती तुमरी उतारूं २ देवो सुख साता ॥ ॐ जय ॥ १ ॥

नाभिरायके प्यारे नन्दन मरु देवी लाला ।
आदिनाथ है अघहर २ जगमें विख्याता ॥ ॐ जय ॥ २ ॥

जन्म महोत्सव करने आये स्वर्गोंके नाथा ।
नाचे कूदे अद्भुत २ मनमे हर्षाता ॥ ॐ जय ॥ ३ ॥

स्वानुभवकी धूनि रमाके अष्ट कर्म जारे ।
लोकालोक प्रकाशक केवल दर्शाता ॥ ॐ जय ॥ ४ ॥

नैनापुरमें आप विराजे श्यामवरणस्वामी, प्रभु पद्मासन स्वामी
भामण्डल भी अद्भुत २ शिवमग दिखलाता ॥ ॐ जय ॥ ५ ॥

दीप धूपसे करूं आरती मोह तिमिर नाशी ।
शुद्ध निरंजन तुम हो जय वीरजवंता ॥ ॐ जय ॥ ६ ॥

वीरसिन्धु मुनिराज पधारे वर्षायोग धरे स्वामी-
'सूर्य' चरणमें आया देवो शिव माता ॥ ॐ जय ॥ ७ ॥

--०--

# श्री पार्श्वनाथ स्वामीकी आरती

( ले.–संघस्थ ब्र सूर्यमल जैन )

जय जय पारसनाथ, ॐ जय नाथ, वासव शत तुम वन्दे
॥ जय २ ॥

वाणारसी सुखकार जन्म विचार, अश्वसेनके चन्दे ॥ जय २ ॥

माता वामा लाल, नाऊ भाल, मेटो भवके फन्दे ॥ जय २ ॥

पंचकल्याणक सार, भये है अपार, अजी शिवपुरके वासिन्दे
॥ जय २ ॥

द्रम द्रम बाजत है मिरदगे मघवा नचत स्वछन्दे ॥ जय २ ॥

दीपक धूप बनाऊ, थाल सजाऊं आरती करू आनन्दे ॥ जय २ ॥

हरित वरन तन जान, अति सुख खान फण सोहे सिर खन्दे
॥ जय २ ॥

पद्मासन जिनराय, सौम्य लखाय भामण्डल सुखकन्दे ॥ जय २ ॥

वीर सिन्धु मुनिराय, गुरुजी बनाय सूर्य नमें आनन्दे ॥ जय २ ॥

* * *

# श्री शांतिनाथ भगवानकी आरती

( ले.– ब्र. सूरजमल जैन )

ॐ जय शांतिनाथ स्वामी। प्रभु जय शान्तिनाथ स्वामी। ॐजय।
मन वच तनसे बन्धु, जय अन्तरयामी।
गर्भ जन्म जब हुआ आपका, तीन लोक हर्षे स्वामी॥
इंद्र कियो अभिषेक शिखरपर शिव मगके स्वामी। ॐ जय।१।

पचम चक्री भये आपही षट्खंडके स्वामी–प्रभु षट्–।
राज्य विभवको भोगे २, कामदेव नामी॥ ॐ जय॥ २॥

अतुल विभवको तृणवत त्यागी, हुये कर्म नाशी–स्वामी।
भये आप तीर्थंकर २ शिवरमणी स्वामी॥ ॐ जय॥ ३॥

वीर सिन्धुको नमस्कार कर तव आरतीं स्वामी-प्रभु।
सूरज शिवपुर पावो २ महा सुख धामी॥ ॐ जय॥ ४॥

सातवी जिनवाणी, माता की;
आरति दुःख हरन्ते ॥ ७ ॥

जो भवि आय अरे, पूज करे;
दिन दिन तिन आनन्दे ॥ ८ ॥

भव दुख हरो कृपाल, 'मनोहरलाल';
शाह नमें सुख-फन्दे ॥ ९ ॥

---o---

## श्री महावीर स्वामीजीकी आरती

( ले.-ब्र सूरजमल जैन )

जय जय सन्मतिजी, सन्मतिजी, वर्द्धमान, गुण खानी,
आरती सुखदानी।
करू तोरी, होवे सुक्ख महानी जय जय स ॥ १ ॥

स्वर्ग अच्युतसे हो, तुम आये, त्रिशला गर्भ मझारे।
सेवा कर माता छप्पना, कन्या आनन्द कारे ॥ जय । २ ॥

चैत्र सिताको है तेरसको जन्म भयो तुम वीरा।
आसन कम्पा है स्वर्गोंमे, सुमन करे जयकारा ॥ जय ॥ ३ ॥

कुंडलपुरसे है, इन्द्र महा, लेकर जिन गज चढियो।
कीनो अभिषेक, मेरु पर, वर्द्धमान उच्चरियो ॥ जय ॥ ४ ॥
भव तन जान लिया दुखकारा, त्याग किया उन सारा।
कीना लोचन है, केशोका, बाल ब्रह्ममुनि प्यारा ॥ जय ॥ ५ ॥
घोर तपस्या है प्रभु कीनी, घाति कर्म प्रजारा।
केवल ज्ञान लहा, सुखकारी, दे उपदेश सुखारा ॥ जय ॥ ६ ॥
पावापुरमे है सर सुन्दर, ध्यान धरा उस अन्दर।
नाश किये विधिको, अवशेषे, प्रभु पाई शिव सुन्दर। जय। ७।
वीर सिन्धुको सिर नावो गावो गुण अमलाना।
'सूरज' कर जोडे, प्रभु थारा, मिलता है शिव थाना। जय।८।

---

— लेकर ऐरावत गज चढियो, इन्द्र महा परिवारा।
कुंडलपुरमें है, तव आये, नृप सिद्धारथ द्वारा ॥ जय ॥
पुण्य विशाला है, इन्द्राणी, लेकर जिन महावीरा।
दीना पतिवरको, वह निरखे, न्हवन कियो सुखकारा ॥ जय ॥
फिर वह इन्द्राणी, वस्त्रोंको, अरु आभूषण लेकर।
मुदित किये मनको, पहनाये, आरती दीपक गहकर ॥ जय ॥

—oo—

# जिनवाणी माताकी आरती

( ले.-ब्र. सूरजमल जैन )

जय जय जिनवाणी, जिनवाणी ।
सरस्वति तू, अमलानि, आरती सुखदानी ।
करूं तोरी, पावें, सुख महानी, जय जय ॥ १ ॥

ग्यारह अग धरी, तू माता, चउदह पूर्व लहानी ।
तू है निर्दोषा, जगदम्बे, भविजन आनन्द दानी ॥ जय. ॥ २ ।

वीर हिमाचलसे, तू निकली, गौतम गंग समानी ।
फैली सब जगमे, शारदा, कहते सन्त महानी ॥ जय. ॥ ३ ।

आठों कर्म महा, दुःख देवे, नाशक तेज कृपाणी ।
भवदधि है तरणी, तू अम्बे, भव्य कमल विकसानी । जय ।४

पापी दुष्ट महा, तुझ ध्यावे, पावे मोक्ष निशानी ।
अविचल सुक्ख जहां, सिद्धोंका, तारण तरण बखानी । जय ।५

वीर सिन्धु महा, गुरु राया, सूर्य नमें गुणखानी ।
अद्भुत हे माता, तव ध्यावे, कर्म नशे दुःखदानी ॥ जय । ६ ।

★ ★ ★

# सिद्ध भगवानकी आरती

(चाल–जय जय पारसनाथकी )

( रचयिता–ब्र सूरजमल जैन )

जय जय सिद्धोंकी, आरती करू अकलकी–
जय जय सिद्धोंकी ॥ १ ॥

पहले मनुभवमें मुनिराया, बनकर कर्म खिपाया ।
पाय चतुष्टयको सुख पाया, भविजन आनन्द ध्याया ॥
जय जय ॥ २ ॥

आठो कर्म महा दुखदानी, नाश किया तुम ध्यानी ।
वसु गुण प्राप्त किया तुम ज्ञानी, ध्यावे तव श्रद्धानी ॥
जय जय ॥ ३ ॥

पर्व अठाईका है आया, सिद्ध चक्र मडवाया ।
तुम गुण पूज करे, हर्षाया, नाच नाच गुण गाया ॥
जय जय ॥ ४ ॥

स्वर्ण रकाबीमें, गोघृत ले, सुन्दर दीप जलाया ।
धूप दशांगीको फिर खेया, कर्म उडे दुखदाया ॥
जय जय ॥ ५ ॥

सिद्ध शिलामे जा, तुम बैठे लोकालोक निहारे ।
अविचल सुख जहां सिद्धोंका ' सूरज ' हो भव पारे ॥
जय जय ॥ ६ ॥

****
****